चलता रहता और दूसरी ही एक भाषा का भारतवर्ष की भाषाओं पर आक्रमण न होता, तो आज हिंदुस्तानी अखिल भारतवर्ष की भाषा हो जाती। पर काल के मन में कुछ और ही था। उस के हेर-फेर से थोड़े दिन अधिक लगे। पर अब सब विज्ञ भारतवासियों ने इस बात को मान लिया है कि सारा हिंदुस्तान यदि किसी एक भाषा में अपने विचार प्रकट कर सकता है, तो केवल हिंदुस्तानी ही इस बात के योग्य है। ईश्वर की कृपा से वे भी दिन अब जल्दी पास आ रहे हैं और जिस माला का यह एक फूल है, वह भी इसी बात का द्योतक है। यदि किसी प्रांत के लोग अपने-अपने प्रांतीय विद्वान्, शूर, संत पुरुषों का परिचय भारत भर में कराना चाहें, तो केवल इस हिंदुस्तानी भाषा के द्वारा ही यह बात संभाव्य है, अन्यथा नहीं।

---